# International Sunni Center

Ethabahtta Chowk, Hazrat Nijamuddin Colony, Kalmna Ring Road, Nagpur, 26

## Sunni Center Nagpur India

**@@@ Objectives @@@**

**Sunni Center was Established With The Sacred Islamic Knowledge Among The Masses But Also of Working Towards The Socio-Economic Uplift Ment of The Umrah.**

**With The Objectives, Sunni Center Has Organized Various Medical Camp, Providing Free Medical Services to The People of Poor Background. It Also Provides Free of the Cost Ambulance Services for Funeral Rites of Deceased.**

**Sunni Center Also Engages in The Educational Welfare of The Ummah by Providing Tuition Free & Other Expenses to Students Who Could Not Otherwise Support Their Education Once The Construction of This Buildings Completed & its Office is Properly Established, Sunni Center Aims to Expend Its Scope and Activities For Helping The Poor & Needy Ones.**

**@@@ Objectives @@@**

## Mahboobul Ulama Academy Nagpur

**Account Number State Bank of India**

**31268791268**

**IFSC Code SBIN 0001305**

SUNNI CENTRE NAGPUR

Mahboobul Ulama Academy

# शजरए

# क़ादरिया

# चिश्तिया

# अशरफ़िया

## पीरे तरीकत

मुजाहिदे इस्लाम हज़रत अल्लामा मौलाना

अल्हाज अश्शाह

# सैय्यद आलमगीर अशरफ़

**अशरफी उल जीलानी**

**जानशीने हुजूर महबूबूल उलमा**

किछौछा शरीफ, अम्बेडकर नगर (उ.प्र.)

-0- **चेयरमेन** -0-

**इन्टरनेशनल सुन्नी सेंटर व महबुबूल उल्मा एकेडमी,**

ईटा भट्ठा चौक, हज़रत निज़ामुद्दीन कॉलोनी,

कलमना रिंग रोड, नागपुर 26

--0--0--0--

हदिया 30 रू.

**शायाकर्दा**

**इन्टरनेशनल सुन्नी सेंटर व महबुबूल उल्मा एकेडमी**

प्रिंटर्स : किंग प्रिंटर्स

एचएमटी चौक, हांडीपारा, रायपुर (छ.ग.)

**7000047722, 9827987424**

# मनक़बत

## ब-हुजूर मख़्दूम सुल्तान सैय्यद अशरफ़ जहाँगीर सिमनानी कुद्दि-स-सिर्रूहु

जहाँ में है बड़ा शोहरा विलायत हो तो ऐसी हो।
मिलाया हक़ से लाखों को हिदायत हो तो ऐसी है।
शहे सिमनाँ थे पहले फिर हुए कौनेन के सरवर।
हिदायत हो तो ऐसी हो निहायत हो तो ऐसी हो।।
जहाँ जिसने मदद चाही वहीं मुश्किल हुई आसाँ।
गुलामों पर जो आक़ा की इनायत हो तो ऐसी हो।।
मुरीदों की क़यामत में रिहाई नारे दोज़ख़ से।
करेंगे अशरफ़े सिमनाँ हिमायत हो तो ऐसी हो।।
तुम्हारे हुस्न का क़िस्सा कोई उश्शाक़ से पूछे।
तड़प जाता है दिल सुनकर हिमायत हो तो ऐसी हो।।
शहे सिमनाँ की मिदहत से नवेदे मग़फ़िरत पाई।
सुख़न की अशरफ़ी ख़स्ता जो ग़ायत हो तो ऐसी हो।।

# मनक़बत

## ब-हुज़ूर महबुबूल ओलमा अलैहिर्रहमा

पिया है जिसने पैमाना मेरे महबूब अशरफ़ का
उसे कहते है मस्ताना मेरे महबूब अशरफ़ का
छलकता है जहां सागर मए हुब्बे शहे दीं का
वो मयखाना है मयखाना मेरे महबूब अशरफ़ का
हसीनों महज़बीनों को वो ख़ातिर में नहीं लाता
है जिसके दिल में काशाना मेरे महबूब अशरफ़ का
उसे फरज़ानगीं हासिल है दानाओं की महफिल में
बज़ाहिर है जो दिवाना मेरे महबूब अशरफ़ का
अताए अशरफ़ सिमनां अता करते है हम सबको
है अंदाज़े करीमाना मेरे महबूब अशरफ़ का
चराग़े मअरफत की लौं है या रूए मुनव्वर है
जिसे देखो है परवाना मेरे महबूब अशरफ़ का
उठाने लग गए है लोग ऊंगली हाल–ए–अख़्तर पर
हुआ है जब से दिवाना मेरे महबूब अशरफ़ का

# मनक़बत

## पीरे तरीकत हुजूर मुज़ाहिदे इस्लाम

शहे सिमनान की पहचान आलमगीर अशरफ़ हैं
यकीनन इस ज़मी की शान आलगीर अशरफ़ हैं

उठा कर देख लो तारिख के औराक़ कहते है
के ग़ौसे पाक की संतान आलमगीर अशरफ़ हैं

हज़ारों लाखों मिलकर भी दब सकते नहीं जिनको
वही उठते हुए तुफान आलमगीर अशरफ़ हैं

अकीदत से चलो दामन भरें उम्मीद का अपने
मेरे मख़्दूम का फ़ैजान आलमगीर अशरफ़ हैं

गुलामे अशरफ़ सिमनां हूँ मैं महशर का डर कैसा
शफाअत का मेरी सामान आलमगीर अशरफ़ हैं

जो टकराएगा इनसे वो यज़ीदी टूट जाएगा
वो अहलेबैत की चट्टान आलमगीर अशरफ़ हैं

हमारे रास्ते में आना तो कुछ सोच कर आना
हमारा दिल हमारी जान आलमगीर अशरफ़ हैं

अमीरों को यहाँ हमने गुलामी करते देखा है
हर एक धनवान के धनवान आलमगीर अशरफ़ हैं

विलायत की हसीं खूश्बू जहाँ से रोज़ उठती है
अली के घर के वो गुलदान आलमगीर अशरफ़ हैं

जो अहलेबैत के बाग़ी है ऐ अख़्तर ज़माने में
उन्हीं की मौत का फरमान आलमगीर अशरफ़ हैं

786 / 92

# एक नज़र

हज़रत मख़्दूम सुल्तान

## सैय्यद अशरफ जहाँगीर सिमनानी

रदिअल्लाहो तआला अन्ह की

## सौ साला हयाते तैयबा पर

**विलादत** :- सन् 708 हि. शहर सिमनान जो ईरान के दारूस्सलतनत तेहरान से 240 किलोमीटर दूर मशहद हाईवे पर वाके है और आज भी ईरान का ज़रखेज़ सूबा है।

### वालिदैन

**वालिद** :-सुल्तान सैय्यद इब्राहिम शाह सिमनानी

**वालिदा** :—सैय्यदा खदीजा जो हज़रत ख़्वाजा अहमद यसवी की औलाद थीं।

**तकमीले उलूम मअकूलातो मन्कूलात** :— सन् 722 हि. में 14 साल की उम्र में

**तख़्त नशीनी** :— हुकुमत नूर बख्शिया सिमनान पर जुलूस फरमाया। **सन् 723 हि.**

**तर्के सल्तनत**:— सन् 733 हि. कुल दस साल तख़्ते शाही पर जल्वा आरा रहे।

**बैअतो खिलाफत**:– सन् 735 हि. सिमनान से पण्डवा शरीफ बंगाल का फासला दो साल में तय फरमाया।

**कयामे पण्डवा**:– सन् 735 हि. ता सन् 741 हि. पीरो मुर्शिद हज़रत शाह अलाउल हक पण्डवी की खानकाह में कयाम फरमाया।

**शिराजे हिन्द जौनपूर में पहली बार आमद**:– सन् 742 हि. (तुगलक के दौरे हुकूमत में)

**अरब व यूरोप व मुमालिके इस्लामिया की तवील सय्याहत**:– सन् 743 हि. ता सन् 758 हि. मुसलसल 15 साल की बजा आवरी फरमाई इस दौरान मिस्र इराक, फिलिस्तीन, तुर्किस्तान, ईरान, जज़ीरतुल अरब और रोम वगैरह की सय्याहत फरमाई।

**कयामे पण्डवा**:– सन् 759 से सन् 763 हि. तक मुद्दते कयाम 4 साल।

**जानशीन का इन्तिखाब**:– सन् 764 हि. में हरमैन शरीफैन की ज़्यारत के बाद हज़रत अपनी खाला ज़ाद बहन से मुलाकात के लिये जीलान

तशरीफ ले गये और अपने भांजे हज़रत सैय्यद अब्दुल रज़्ज़ाक को अपना नूरूलऐन व जानशीन बनाने के लिये फर्ज़न्दी में कुबूल करके हमराह लाये।

**बिलादे इस्लामिया व शर्किया की दूसरी बार सय्याहत** सन् 768 हि. में

**मन्सबे गौसियत पर फाइज हुये** सन् 770 हि.

**महबूबे यज़दानी की खिताबः—** सन् 772 हि. में (रूहाबाद किछौछा शरीफ में)

**आस्तानए अशरफिया की तामीरः—** सन् 793 हि. (मअद्दऐ तारीख अर्शे अकरबर है)

**पण्डवा शरीफ में आखरी कयामः—** सन् 801 हि. ता 803 हि. मुद्दत तीन साल

**जौनपुर में आमदः-** सन् 805 हि. (अहदे सुल्तान इब्राहिम अशरफी) और मुस्तकिल क़याम किछौछा शरीफ

**विसालः—** सन् 808 हिजरी

**उर्से पाकः—** हर साल ऐवाने अषरफ़ किछौछा शरीफ में 24 मुहर्रम उर्से मख़्दूमी की फातेहा व नियाज़ का आग़ाज होता है और कुल शरीफ की

फातेहा 28 मुहर्रम को अदा की जाती है। पूरी दुनियाँ से मख़्दूम अशरफ़ के दिवाने उर्स की तक़रीबात में शामिल होते है।

किछौछा के मुक र पर ज़माना नाज़ करता है
कि जो शहर में जल्वा नुमां मरव्दूम अशरफ हैं

## बिस्मिल्लाहिर्रहमानिर्रहीम

## ला इला-ह-इल्लल्लाहू मुहम्मदुर्रसूलुल्लाह

## शजर-ए-हुसैनियां

## नज़्म

बख़्श दे या रब शफ़ीऐ दोसरा के वास्ते
सरवरो सैय्यद मुहम्मद मुस्तफ़ा के वास्ते
दीनो दुनिया की मेरी सब मुश्किलें आसान कर
हज़रते मौला अ़ली मुश्किल कुशा के वास्ते।
दूर कर दे मेरे मौला मुझसे हर रंजो बला
सिब्ते असग़र उस शहीदे करबला के वास्ते।
मेरे सज्दों को भी या रब कर दे तू ज़ैनुल इबाद
हज़रते सज्जाद रासुल औलिया के वास्ते

इल्म हो बहरे अ़मल और हर अ़मल हो ज़ेरे इल्म
हज़रते बाक़र इमामो पेशवा के वास्ते
सिद्क़ हो गुफ़्तार में और सिद्क़ हो किरदार में
हज़रते सादिक़ शहे सिद्क़ो सफ़ा के वास्ते
सर झुका दूँ जब कहीं सुन लूँ तेरा प्यारा कलाम
मूसा काज़िम शहे सब्रो रज़ा के वास्ते
दे बुलन्दी मुझको भी अपनी रज़ाए ख़ास से
शहे हमनाम अ़ली-ए मुरतज़ा के वास्ते

# शजर–ए–हुसैनिया

**अल्हमदु लिल्लाहि रब्बिल आलमीन। अस्सलावातु वस्सलामु अला रसूलिही मुहम्मदिन अशरफ़िल अम्बियाइ व अ़ला आलिही व असहाबिही अजमईन इला यौमिद्दीन**

तारीख़े विसाल व मज़ार शरीफ़

(1) इलाही ब हुरमत सैय्यदे आ़लम फ़ख़्रे बनी आदम ख़ातमुल अंबिया मुहम्मद मुस्तफ़ा सल्लल्लाहु अ़लैहि वसल्लम

**मदीना मुनव्वरा 12 रबीउल अव्वल 11 हिजरी**

(2) इलाही ब हुरमत हज़रत मुश्किल कुशा मौला अ़ली मुरतज़ा कर्रमल्लाहु वज–हुल करीम
**नजफ़ अशरफ़ 21 रमज़ान 40 हिजरी**
(3) इलाही ब हुरमत सैय्यदना इमाम हुसैन अ़ला ज़द्दिही अ़लैहिस्लातु वस्सलाम
**करबला-ए-मुअ़ल्ला यौमे आ़शूरा 61 हिजरी**
(4) इलाही ब हुरमत सैय्यदना इमाम ज़ैनुल आबेदिन रज़ियल्लाहु अन्हु
**मदीना मुनव्वरा 8 मुहर्रमुल हराम**
(5) इलाही ब हुरमत सैय्यदना इमाम बाक़र रज़ियल्लाहु अन्हु
**मदीना मुनव्वरा 7 ज़िलहिज्जा 114 हिजरी**
(6) इलाही ब हुरमत सैय्यदना इमाम जाअ़फ़र सादिक़ रज़ियल्लाहु अन्हु
**मदीना मुनव्वरा 15 रजब 148 हिजरी**
(7) इलाही ब हुरमत सैय्यदना इमाम मूसा काज़िम रज़ियल्लाहु अन्हु **6 रजब 183 हिजरी**
(8) इलाही ब हुरमत सैय्यदना इमाम अली रज़ा रज़ियल्लाहु अन्हु
**मशहूर मुक़द्दस 21 रमज़ान 203 हिजरी**

# शजरा सिलसिल-ए-क़ादरिया अशरफिया

या रब ब मुहम्मद बहरे अली
ब हसन सुल्ताने दी मददे
ब हबीबो ताई हम करख़ी
बसिर्रिओ जुनैदो अमीं मददे
ब अबू बक्रो अब्दुल वाहिद हम
बुलफ़रह व पए हिन्कारी
ब सईदो ग़ौस जीलानी
ब अली महबूबे तर्री मददे
पए अफ़लाहो बुलग़ैसो फ़ाज़िल
ओबैदो जलाल, शहे समनाँ
पए नूरूल ऐन व बहरे हसन
ब शहीद गोशा नशीं मददे
ब नवाज़ो सिफ़त, ब क़लन्दरे हक
पए मन्सब व अशरफ़, बू अहमद
पए मुख़्तारो इज़हार मुर्शिदे मन
ब आलमगीर मिस्कीं मदद

# शजर–ए–क़ादरिया जलालिया अशरफ़िया हस्निया बसरिया
## (नज़्म)

(1) कर अता हुस्ने अ़मल के साथ मेरा ख़ातिमा
शहे हसन बसरी अमीरूल औलिया के वास्ते

(2) मेरा सीना हो इलाही और हो तेरा हबीब
शहे हबीब अज़मी की शाने दिलरूबा के वास्ते

(3) या इलाही रंगे दाऊदी में मुझको रंग दे
हज़रते दाऊद ताई ख़ुशनवा के वास्ते

(4) या इलाही अम्र बिल मअरूफ़ की तौफ़िक़ दे
हज़रते मअरूफ़ करख़ी बे रिया के वास्ते

(5) या इलाही मुझ पे हर सिर्रे ख़फ़ी कर दे जली
शहे सिर्री सकती के कश्फ़े हक़ नुमा के वास्ते

(6) या इलाही हो जुनूदे हक़ में मेरा भी शुमार
हजरत शेख़ जुनूदे पारसा के वास्ते

(7) या इलाही दौलते सिद्क़ो सफ़ा कर दे नसीब
हज़रते बू बक्र शिबली बा सफ़ा के वास्ते

(8) एक देखूँ एक जानूँ एक का होकर रहूँ
अ़ब्दे वाहिद शह तमीमी की सख़ा के वास्ते

(9) दीनो दुनिया की अता कर दीजिये सब फ़रहतें
हज़रते बुल फ़राह तरतूस बाखुदा के वास्ते
(10) या इलाही हुस्न नियत, हुस्न ईमाँ कर अता
बुल हसन हिंकारी पीरे हुदा के वास्ते
(11) आक़िबत मेरी मुबारक, हो मेरी दुनिया सईद
बू सईद शह मुबारक बा खुदा के वास्ते
(12) अल ग़यास अल ग़यास या ग़यासुल आलमीन
ग़ौसे आज़म बन्द-ए-कुदरत नुमा के वास्ते
(13) ज़िक्रे हद्दादी की जलवा रेज़याँ कर दे अता
शाह अली हद्दाद मेरे पेशवा के वास्ते
(14) बख़्श दे या रब मुझे दारैन की सारी फ़लाह
उस अली अफलह क जुहदो इत्तेक़ा के वास्ते
(15) मुझे पे या रब झूम के बरसे तेरा अबर करम
हज़रते बलग़ैस उस बहरे अता के वास्ते
(16) फ़ज़्ल फ़रमा और मुर्दा दिल को दे दे ज़िन्दगी
इब्ने ईसा फ़ाज़िले हक आशना के वास्ते
(17) रात दिन बरसा करे ज़ौक़े इबादत की घटा
शाह उबैदे ग़ैशी हक़ बे रिया के वास्ते
(18) दीन को मेरे जलालत कर अता ऐ जुलजलाल
शाह जलालुद्दीन बुख़ारी गश्तिया के वास्ते

(19) दोनों आलम की शराफ़त बख़्श दे मौला मुझे
अशरफ़े सिमनाँ मेरे ग़ौसुल वरा के वास्ते
(20) आँख में दे नूर, मेरे रिज़्क़ में दे बरकतें
अब्दे रज़्ज़ाक़ नूरे ऐने औलिया के वास्ते
(21) मेरी दुनिया हो हसीं और मेरा उक़्बा हो हसीं
शाह हसन सरदार बज़्मे अत्क़िया के वास्ते
(22) दिल में हो इश्क़े मुहम्मद लब पे हो हम्दे ख़ुदा
शाह मुहम्मद अशरफ़ शाहिद हुदा के वास्ते
(23) मेरा सर हो और सौदाए मुहम्मद मुस्तफ़ा
हज़रते सैय्यद मुहम्मद औलिया के वास्ते
(24) राहे हक़ में मुझको जाँबाज़ी का जज़्बा कर अता
शाह हुसैन सानी सब्रो रज़ा के वास्ते
(25) बरकतों से भर दे मेरा कासए दिल ऐ करीम
हज़रते अब्दुर्रसूले पारसा के वास्ते
(26) नूर से भरपूर हो जाए मेरा दिल मेरा सर
शाह नुरूल्लाह की नूरी ज़िया के वास्ते
(27) मेरा सर हो और हो सर मस्ती-ए हुब्बे इलाह
शाह हिदायतुल्लाह मेरे नाख़ुदा के वास्ते
(28) बस इनायत ही इनायत हो मेरे अल्लाह की
शाह इनायतुल्लाह की महरो वफ़ा के वास्ते

(29) या इलाही फ़ज़्ले अशरफ़ रात दिन मुझ पर रहे
सैय्यद अशरफ़ साहिबे जूदो अता के वास्ते
(30) ऐ खुदा तेरी नवाज़िश हर घड़ी मुझ पर रहे
शाह नवाज़ उस साहिबे जूदो सख़ा के वास्ते
(31) या इलाही उम्र भर ख़ाके दरे अशरफ़ रहूँ
इस सिफ़त अशरफ़ के जुहदे बे रिया के वास्ते
(32) मस्त कर दे मस्त रख और अपने मस्तों में उठा
हज़रते सैय्यद कलन्दर की विला के वास्ते
(33) या इलाहुल आलमीं मन्सब मेरा कर दे बुलन्द
सैय्यदे मन्सब अली के इर्तिक़ा के वास्ते
(34) जिस तरफ़ देखूँ नज़र आये मुझे अशरफ़ का नूर
हज़रते अशरफ़ हुसैन अशरफ़ नुमा के वास्ते
(35) या इलाही हम्द से तेरी कभी ग़ाफिल न हूँ
शाह बू अहमद हमारे पेशवा के वास्ते
(36) हम पे अहमद का हो साया हम पे अशरफ़ का करम
सैय्यदी मुख़्तार अशरफ़ बा सफ़ा के वास्ते
(37) या इलाही बख़्श दे हम सब को तू रोज़े जज़ा
सैय्यदी इज़हार अशरफ़ रहनुमा के वास्ते
हज़रते आलमगीर अशरफ़ की यही है इल्तिजा
ख़ातिमा बिलख़ैर हो ख़ैरूलवरा के वास्ते

## शजर–ए–सिलसिल–ए–क़ादरिया
## जलालिया अशरफ़िया हसनिया बसरिया

तारिख़े विसाल व मज़ार शरीफ़

(1) इलाही ब हुरमते ख़्वाजा हसन बसरी रज़ियल्लाहु अन्हु **बसरा 17 मुहर्रमुल हराम 110 हिजरी**

(2) इलाही ब हुरमत हज़रत ख़्वाजा हबीब अ़जमी रज़ियल्लाहु अन्हु।

**बग़दाद शरीफ़ 3/रबीउल आख़िर 156 हिजरी**

(3) इलाही ब हुरमत हज़रत शेख़ दाऊद ताई रहमतुल्लाहि अलैहि।

**बग़दाद शरीफ़ 27/रबीउल आख़िर 165 हिजरी**

(4) इलाही ब हुरमत हज़रत शेख़ मअ़रूफ़ करख़ी रहमतुल्लाहि अलैहि।

**बग़दाद शरीफ़ 2/मुहर्रम 200 हिजरी**

(5) इलाही ब हुरमत हज़रत ख़्वाजा अबुल हसन सिर्री सक़ती रहमतुल्लाहि अलैहि।

**बग़दाद शरीफ़ 3/रमज़ान 253 हिजरी**

(6) इलाही ब हुरमत हज़रत ख़्वाजा जुनैद बग़दादी रहमतुल्लाहि अलैहि।

**बग़दाद शरीफ़ 27/रजब 297/हिजरी**

(7) इलाही ब हुरमत हज़रत शेख़ अबू बक्र शिब्ली रहमतुल्लाहि अलैहि।

**बग़दाद शरीफ़ 27/रजब 324/हिजरी**

(8)इलाही ब हुरमत हज़रत शेख़ अबूल फ़ज़ल अब्दुल वाहिद तमीमी रहमतुल्लाहि अलैहि।

**मक़बरा इमाम अहमद बिन हम्बल बग़दाद**

**बग़दाद 22/जमादिउल आख़िर 425 हिजरी**

(9) इलाही ब हुरमत हज़रत शेख़ अबूल फ़रह तरसूसी रहमतुल्लाहि अलैहि

**बग़दाद शरीफ़ 3/शअबान 447/हिजरी**

(10) इलाही ब हुरमत हज़रत शेख़ अबूल हसन हंकारी रहमतुल्लाहि अलैहि

**बग़दाद शरीफ़ पहली मुहर्रम 486/हिजरी**

(11) इलाही ब हुरमत हज़रत शेख़ अबू सईद मुबारक मख़्ज़ूमी रहमतुल्लाहि अलैहि

**पहली मुहर्रम 7/शअबान 512/ हिजरी**

(12) इलाही ब हुरमत हज़रत ग़ौसे आज़म महबूबे सुब्हानी कुतबे रब्बानी सैय्यद अब्दुल क़ादिर जीलानी रहमतुल्लाहि अलैहि

**बग़दाद शरीफ़ 17/ रबीउस्सानी 561 हिजरी**

(13) इलाही ब हुरमत हज़रत शेख़ अली हद्दद रहमतुल्लाहि अलैहि। (यमन)

(14) इलाही ब हुरमत हज़रत शेख़ अबू अफ़लह रहमतुल्लाहि अलैहि। (यमन)

(15) इलाही ब हुरमत हज़रत शेख़ कुतुबुल यमन अबुल गैस इब्ने जमील रहमतुल्लाहि अलैहि। (यमन)

(16) इलाही ब हुरमत हज़रत शेख़ फ़ाज़िल इब्ने ईसा रहमतुल्लाहि अलैहि। (यमन)

(17) इलाही ब हुरमत हज़रत शेख़ मुहम्मद उबैद गैसी रहमतुल्लाहि अलैहि। (यमन)

(18) इलाही ब हुरमत हज़रत सैय्यद मख़्दूम जलालुद्दीन बुख़ारी जहानिया जहाँगश्त।

**(आजा शरीफ पंजाब)**

(19) इलाही ब हुरमत ग़ौसुल आलम महबूबे यज़दानी तारिकुल सल्तनत मख़्दूम सुल्तान औहद उद्दीन मीर सैय्यद अशरफ़ जहाँगीर सिमनानी कुद्दि-स सिर्रहू।

**किछौछा शरीफ़ 28/मुहर्रमुल हराम 808 हिजरी**

(20)इलाही ब हुरमत हज़रते हाजी अल हरमैन मख़्दूमुल आफ़ाक़ शैख़ुल इस्लाम हज़रत सैय्यद अब्दुल रज़्ज़ाक नूरूल ऐन सज्जादह नशीन रहमतुल्लाहि अलैहिर्रहमा।

**किछौछा शरीफ़ 7/ज़िलहिज्जा 872 हिजरी**

(21) इलाही ब हुरमत हज़रत सैय्यद मुहम्मद हसन ख़ल्फ़ अकबर सज्जादह नशीन रहमतुल्लाहि अलैहि। **882 हिजरी किछौछा शरीफ़**

(22) इलाही ब हुरमत हज़रत सैय्यद मुहम्मद अशरफ़ उर्फ़ शाह शहीद सज्जादह नशीन रहमतुल्लाहि अलैहि।

**किछौछा शरीफ़ 909 हिजरी, 910 हिजरी**

(23) इलाही ब हुरमते हज़रत सैय्यद मुहम्मद सज्जादह नशीन रहमतुल्लाहि अलैहि।

**किछौछा शरीफ़**

(24) इलाही ब हुरमते हज़रत सैय्यद हुसैन सानी सज्जादह नशीन रहमतुल्लाहि अलैहि।

**किछौछा शरीफ़**

(25)इलाही ब हुरमते हज़रत सैय्यद अब्दुर्ररसूल सज्जादह नशीन रहमतुल्लाहि अलैह।

किछौछा शरीफ़

(26)इलाही ब हुरमते हज़रत सैय्यद नूरूल्लाह सज्जादह नशीन रहमतुल्लाहि अलैहि।

किछौछा शरीफ़

(27) इलाही ब हुरमते हज़रत सैय्यद हिदायतुल्लाह सज्जादह नशीन रहमतुल्लाहि अलैह। किछौछा शरीफ़

(28) इलाही ब हुरमते हज़रत सैय्यद इनायतुल्लाह सज्जादह नशीन रहमतुल्लाहि अलैह। किछौछा शरीफ़

(29) इलाही ब हुरमते हज़रत सैय्यद नज़र अशरफ़ सज्जादह नशीन रहमतुल्लाहि अलैह।

किछौछा शरीफ़

(30) इलाही ब हुरमते हज़रत सैय्यद नवाज़ अशरफ़ सज्जादह नशीन रहमतुल्लाहि अलैह

किछौछा शरीफ़

(31) इलाही ब हुरमते हज़रत सैय्यद सिफ़त अशरफ़ सज्जादह नशीन रहमतुल्लाहि अलैह

किछौछा शरीफ़

(32)इलाही ब हुरमते हज़रत सैय्यद क़लन्दर बख़्श सज्जादह नशीन रहमतुल्लाहि अलैह

**किछौछा शरीफ़ 1250 हिजरी**

(33) इलाही ब हुरमते हज़रत सैय्यद मन्सब अली सज्जादह नशीन रहमतुल्लाहि अलैह।

**किछौछा शरीफ़ 1307 हिजरी**

(34)इलाही ब हुरमते हज़रत मौलाना अलहाज सैय्यद शाह अबू मुहम्मद अशरफ़ हुसैन सज्जादह नशीन रहमतुल्लाहि अलैहि।

**किछौछा शरीफ़ 25 मुहर्रम 1348 हिजरी**

(35)इलाही ब हुरमते हज़रत मौलाना अलहाज सैय्यद शाह अबू अहमद अलमदऊ मुहम्मद अली हुसैन अशरफ़ी जीलानी (सज्जादह नशीन) आस्तान–ए–अशरफ़िया सरकारे कलाँ) रहमतुल्लाहि अलैह।

**किछौछा शरीफ़ 11/रजब 1355 हिजरी**

(36) इलाही ब हुरमते शैख़ुल इस्लाम वल मुस्लिमीन मख़्दूमुल मशाइख़ मौलाना अलहाज अबुल मसऊउ सैय्यद शाह मुहम्मद मुख़्तार अशरफ़ सज्जादह नशीन रहमतुल्लाहि अलैह।

किछौछा शरीफ़ 9/रजब 1417 हिजरी 21 नवम्बर 1996 ई.

(37) इलाही ब हुरमते शेख़े आज़म हज़रत मौलाना अलहाज सैय्यद शाह इज़हार अशरफ़ साहब क़िब्ला सज्जादह नशीन आस्तान–ए–अशरफ़िया सरकारे कलाँ इलाही बतुफ़ैले महबूबुल उलमा हज़रत अल्लामा व मौलाना अश्शाह सैय्यद महबूब अशरफ़ अशरफ़ीउल जीलानी रहमतुल्लाहि अलैहि। किछौछा शरीफ 1/जिलकादा 1431 हिजरी, 10 अक्टुबर 2010 ई.

(38)इलाही ब तुफ़ैले मुजाहिदे इस्लाम हज़रत अल्लामा मौलाना अलहाज सैय्यद शाह आलमगीर अशरफ़ अशरफ़ीउल जीलानी।

## शजरा सिलसिल–ए–क़ादरिया अशरफ़िया, मुनव्वरिया मुम्मरिया

(1) अल ग़यास अल ग़यास या ग़यासुल आलमीन
ग़ौसे आज़म बन्द-ए-कुदरत नुमा के वास्ते

(2) दिल को इरफ़ाँ दे मेरे दिल को मुनव्वर जल्द कर
शाह दौला और मुनव्वर की ज़िया के वास्ते

(3) कर अता तू मुझको भी अलफ़क़रू फ़ख़री का मक़ाम
शाह मुल्ला अखूँद फ़क़ीरे बा नवा के वास्ते
(4) या इलाही फ़क्र की मुझको इमारत कर अता
उस अमीरे काबुली बा हौसला के वास्ते
(5) या इलाही हम्द से तेरी कभी गाफ़िल न हों
शाह बू अहमद हमारे पेशवा के वास्ते
(6) अहमदे मुख़्तार का ज़िल्ले करम सर पर रहे
सैय्यदी मुख़्तार अशरफ़ बा सफ़ा के वास्ते
(7) तेरे ज़िक्र से शुक्र का इज़हार मैं करता रहूँ
हज़रते इज़हार अशरफ़ बे रिया के वास्ते
(8) या इलाही दीन व दुनिया में मुझे आलमगीर कर
मेरे मुर्शिद की पाकीज़ा दुआ के वास्ते
(9) एक आलमगीर ही क्या सब पे हो तेरा करम
क़ादरी दरबार के सब औलिया के वास्ते

## शजरा सिलसिल–ए–क़ादरिया अशरफ़िया, मुनव्वरिया मुअम्मरिया

मज़ार शरीफ़, मदफ़न व तारीख़े विसाल

(1) इलाही ब हुरमत हज़रते ग़ौसे आज़म महबूबे सुब्हानी कुतुबे रब्बानी मीर अबू मुहम्मद सैय्यद मुहइयुद्दीन अब्दुल क़ादिर जीलानी

रहमतुल्लाहि अलैहि। बग़दाद 17/रबीउस्सानी 561 हिजरी
(2) इलाही ब हुरमत हज़रत शाह दौला गुजराती रहमतुल्लाहि अलैहि। (गुजरात)
(3) इलाही ब हुरमत हज़रत शाह मुनव्वर इलाहाबादी रहमतुल्लाहि अलैहि। (इलाहबाद)
(4)इलाही ब हुरमत हज़रत शाह मुल्ला अखूंद रामपुरी रहमतुल्लाहि अलैहि। (रामपुर)
(5) इलाही ब हुरमत हज़रत शाह अमीर काबुली रहमतुल्लाहि अलैहि। (काबुल)
(6) इलाही ब हुरमत शैख़ुल मशाइख़ अबू अहमद सैय्यद अली हुसैन सज्जादह नशीन रहमतुल्लाहि अलैहि किछौछा 11/रजब 355 हिजरी
(7)इलाही ब हुरमत मख़्दूमुल मशाइख़ हज़रत मौलाना अलहाज अबुल मसऊद सैय्यद शाह मुहम्मद मुख़्तार अशरफ़ सज्जादह नशीन रहमतुल्लाहि अलैहि। किछौछा 9/रजब 1417 हिजरी
(8) इलाही ब हुरमते हज़रत शैख़ आज़म मौलाना अलहाज़ सैय्यद शाह इज़हार अशरफ़ सज्जादह नशीन आस्तान–ए–अशरफ़िया सरकारे कलाँ रहमतुल्लाहि अलैहि। किछौछा शरीफ

(9) इलाही ब हुरमते हज़रत शैख़ आज़म मौलाना अलहाज़ सैय्यद शाह महबूब अशरफ़ रहमतुल्लाहि अलैहि।

किछौछा शरीफ 1/जिलकादा 1431 हिजरी, 10 अक्टुबर 2010 ई.

(10) इलाही ब तुफ़ैले हज़रत पीरे तरीक़त सैय्यद शाह आलमगीर अशरफ अशरफीउल जीलानी।

## शजर–ए–ख़्वाजगाँ–ए–चिश्तिया निज़ामिया अशरफ़िया

### (नज़्म व मुख़्तसर)

या रब ब मुहम्मद बहरे अली
ब हसन सुलताने दीं मददे
बिन ज़ैद व फुज़ैल व इब्राहीम
व हुज़ैफ़ा अमीनुद्दीं मददे
पए मुम्शाद बू इसहाक़ अहमद
हमशाह मुहम्मद, बू यूसुफ़
मौदूदो शरीफ़ हम उसमाँ
ब मुईनो क़ुतूबद्दीं मददे
फ़रीदो निज़ामो सिराजो अला
पए अशरफ़ो नूरूल ऐन वली

ब हुसैनो ताजो जअफ़रो हम
हाजी पए शाम्सुद्दीन मददे
पए राजुओ अहमदो फ़तहुल्लाह
ब मुराद  बहाओ तवक्कुले मन
बहरे दाऊदो नियाज़ अशरफ़
पए अशरफ़ नेक तरीं मददे
ब हुरमत शाह बू अहमद आला हज़रत
अशरफ़ी सज्जादानशीन
पए मुख़्तारो इज़हार मुर्शिदे मन
ब आलमगीर मिस्कीं मददे

## शजर–ए–ख़्वाजगाँ
## सिलसिल–ए–आलिया चिश्तिया
## निज़ामिया अशरफ़िया
## (नज़्म व मुख़्तर)

उठे हैं हाथ मेरे रात दिन दुआ के लिये
झुकाए सर हूँ शबो रोज़ किबरिया के लिये
इलाही तेरे करम और तेरी अता के लिये

(1) है बाल बाल मेरा मअसियत का गंजीना
इलाही तुझको दिखाऊँगा कैसे मुँह अपना
करीम कर दे करम अपने मुस्तफ़ा के लिये
(2)हमारी दुनिया है एक मुश्किलात की दुनिया
गुनाहगार हैं हम आक़िबत का है ख़तरा
सहारा दे दे हमें अपने मुर्तज़ा के लिये
(3) इलाही हुस्ने अमल की मिले मुझे तौफ़िक़
तेरी मदद हो बहर हाल मेरा ख़ैरे रफ़ीक़
हुज़ूर ख़्वाजा हसन शाह औलिया के लिये
(4) इलाही दीद को मेरी वो ज़ौक़े वहदत दे
जो वहम आलमे कसरत के मेट दे नक़्शो
उस अब्दे वाहिद सरदारे अत्क़िया के लिये
(5) तू अपने फ़ज़्ल का मुझको बनादे सरचश्मा
न मैं न मेरे पास कोई भी रहे प्यासा
हुज़ूर ख़्वाजा फ़ुज़ैल ऐसे ना ख़ुदा के लिये
(6) तेरी रज़ा पे झुकाए रहूँ सरे तसलीम
न छूटे हाथ से दामाने दीने इब्राहीम
इलाही ख़्वाजा इब्राहीम बादशाह के लिये
(7) जब आएं फेअले सदीदो कबीह मीज़ाँ में,
तो हज़फ़ मेरे गुनाहों को तू फ़रमा दे
सदीदे दीं हुज़ैफ़ा के इत्तिक़ा के लिये

(8) इलाही ज़ोर अता कर दे मेरी हिम्मत को
कि अपनी आँखों में रख लूँ तेरी अमानत को
अमीने दीं हुबैरा खुदानुमा के लिये
(9) ब हक़्क़े ख़्वाजा–ए–मुम्शाद जो भी दुआहो मेरी
तू उसको दे दे इलाही उलू–ए दैनूरी
तू अपने फ़ज़्लो करम के लिये अता के लिये
(10) नुमूद की हो तमन्ना न मुझको ख़्वाहिशेनाम
रहूँ इलाही हमेशा गुलाम ख़्वाजा–ए–शाम
हुजूर ख़्वाजा बू इसहाक़ मुक़्तदा के लिये
(11) इलाही सागरे अब्दाल का मिले जुरआ
कि जिसको हज़रते बू अहमद वली ने पिया
तड़प रहा हूँ इसी राह में फ़ना के लिये
(12) इलाही ख़्वाब में यूँ लुत्फ़े सरमदी होजाए
कि मुझको दीद जमाले मुहम्मदी हो जाए
इब्ने अबू अहमद चिश्ती हक़ आशना के लिये
(13) झुका रहे सरे तसलीम लब पे न आये उफ
बहक्क़े नासिर दीं ख़्वाजा अबू यूसुफ़
जियूँ मरूँ तो बस अल्लाह की रज़ा के लिये
(14) कुछ ऐसा मुझ पे करम कर दे मेरे रब्बे वदूद
कि कुत्बे दीं मेरे शाह ख़्वाजा–ए मौदूद
करूँ दवादो मुहब्बत मेरे ख़ुदा के लिये

(15) इलाही बंदे पे ऐसा हो तेरा लुत्फ़े लतीफ़
बहक़्क़े ज़न्दनी ख़्वाजा शरीफ़ इब्ने शरीफ़
कि मरता जीता रहूँ दीने मुस्तफा के लिये
(16) इलाही बढ़ती रहे मेरी दौलते ईमाँ
बहक़्क़े हारूनी यानी ख़्वाजा–ए उस्माँ
जियूँ खुदा के लिये और मरूँ ख़ुदा के लिये
(17) इलाही जाऊँ कहाँ होके मैं तेरा मँगता
मेरे मुईन मदद कर, मदद मेरे दाता
मुइने दीं शाहनशाहे औलिया के लिये
(18) क़ब्रो हश्र हो या मैं रहूँ इलाही कहीं
न छूटे हाथ से दामाने ख़्वाज–ए क़ुतुबे दीं
मेरी दुआ है इसी एक मुद्दआ के लिये
(19) तेरा गुलाम भी गर शीरीं काम हो जाए
तो शाह गंज शकर तेरा नाम हो जाए
फ़रीदे दीं की यकताई कर अता के लिये
(20) इलाही सागरे सुल्ताँ का कोई क़तरा
इलाही अब्रे करामत का मुझ पे एक छींटा
निज़ामे दीं की महबूब हर अदा के लिये
(21) इलाही मेरी बसीरत को वो तरक़्क़ी दे
कि जिस चिराग़ को देखूँ नज़र तुझी पे पड़े
सिराजे हक़ के लिये तेरे आइना के लिये

(22) इलाही बंदे पे वह इल्तिफ़ात फ़रमा दे
जो दीनो दुनिया को गंजे नबात फ़रमा दे
अला–ए–हक़ मेरे सुल्तान पण्डवा के लिये

(23) कोई भी मन्ज़िले मक़सूद अब न होदुशवार
हर एक कश्ती–ए–उम्मीद का हो बेड़ा पार
हुज़ूर अशरफ़े सरदार क़ाफ़िला के लिये

(24) यहाँ भी अच्छी हो या रब वहाँ भी अच्छी हा
कहीं भी रोज़ी में मेरी कभी न तंगी हो
जनाब बन्द–ए–रज़्ज़ाक ख़ुदा के लिये

(25) जिहादे नफ़्स की ताक़त मुझे अता कर दे
तेरे सिवा न मेरा दिल कहीं किसी से डरे
हुसैन सैय्यदे क़त्ताल सूरमा के लिये

(26) रहे इलाही न बंदा तेरे कहीं मुहताज
तेरी फ़क़ीरी का सर पर रहे हमेशा ताज
जनाब ताज अवधी बा सफ़ा के लिये

(27) इलाही दौलते ईमाँ से हों मालामाल
हर अच्छे हाल से बढ़कर हो मेरा इस्तिक़बाल
जनाब सैय्यदे जअफ़र शाहे हुदा के लिये

(28) दे वो रोशनी जो रोशन करे ज़मीनो ज़माँ
वो रौशनी जो बने सैय्यद चिराग़े जहाँ
उठाए हाथ हों या रब इसी ज़िया के लिये

(29)हो लब पे हम्दे ख़ुदा और ज़बाँ हो वक़्फ़े दुरूद
हो ऐसी ज़िन्दगी तो ज़िन्दगी भी हो महमूद
जनाब सैय्यदे महमूद पारसा के लिये
(30) जुबानो दिल पे रहे ला इलाहा इल्ला हू
बहक़्क़े हज़रते सुल्तानो सैय्यद राजू
इलाही तेरे ही ख़ौफ़ो तेरी रज़ा के लिये
(31) अगर इलाही हो मुझ पे इलाही तेरे करम की मदद
तो दिल में ज़िक्रे ख़ुदा हो ज़बाँ हम्द
जनाब सैय्यदे अहमद के इत्तेक़ा के लिये
(32) फ़क़ीर हो के मैं समझूँ कि हो गया हूँ शाह
अगर करम करें मुझपे हुजूर फ़त्हुल्लाह
इलाही भीख दे उस मेरे पेशवा के लिये
(33) इलाही सुन ले ग़रीबों की इतनी सी फ़रयाद
कि हर सवाल की आग़ोश में हो मेरी मुराद
मुराद मेरी कश्ती के इस ना ख़ुदा के लिये
(34) मुझे मिले मेरी क़ीमत मुझे है इसका यक़ीं
करम करें जो मेरे हाल पर बहाउद्दीं
मैं कर रहा हूँ इल्तिजा इसी बहा के लिये
(35) ज़ईफ़ बंदे के बाजू को यूँ क़वी कर दे
जो दो जहाँ से इलाही मुझे ग़नी कर दे
शाह तवक्कुल अली साहिबे ग़ना के लिये

(36) इलाही हज़रते दाऊद का सुनूँ नग़मा
बस एक वज्द में हो जाए तय फ़ना व बक़ा
जनाब सैय्यद दाऊद रहनुमा के लिये
(37) इलाही सदक़ा ओ हज हो कि रोज़ा हो कि नमाज़
जहाँ भी हो वह बने तेरी बज़्मे राज़ो न्याज़
न्याज़ अशरफ़े सरदार बा सफ़ा के लिये
(38)हमारी कश्ती–ए मक़सद को उसका साहिल दे
इलाही अपनी इबादत का ज़ौक़े कामिल दे
जनाब अशरफ़ हुसैन ऐसे बे रिया के लिये
(39) अज़ीज़ दिल मुझे कर दे अगर ख़ुदा–ए–अज़ीज़
तो एक चीज़ बने उसका बंद–ए–नाचीज़
अ़ली हुसैन ख़ुश अतवार ख़ुश अदा के लिये
(40) इलाही जामे मोहब्बत का कर दे मतवाला
पियूँ मैं मुर्शिदे बरहक़ का रात दिन प्याला
हुज़ूर सैय्यदे मुख़्तार बा सफ़ा के लिये
(41) इलाही रातो दिन तेरे करम की बारिश हो
रहे मुर्शिद का साया जब क़्यामत की ताबिश हो
सैय्यदी इज़हार मेरे मुक़्तदा के लिये
(42)इलाही हज़रते आलमगीर पे ही नहीं मौक़ूफ़
हर अशरफ़ी के लिए दुआ में हूँ मसरूफ़
तू बख़्श दे इन सारे औलिया के लिए

## बिस्मिल्लाहिर्रहमानिर्रहीम

## शजरा मशाइख़ सिलसिल–ए–आलिया चिशितया निज़ामिया अशरफ़िया

اَلْحَمْدُ لِلّٰهِ رَبِّ الْعٰلَمِيْنَ وَالصَّلٰوةُ وَالسَّلَامُ عَلٰى رَسُوْلِهٖ مُحَمَّدٍ اَشْرَفِ الْاَنْبِيَاءِ عَلٰى اٰلِهٖ وَاَصْحَابِهٖ اَجْمَعِيْنَ اِلٰى يَوْمِ الدِّيْنِ

### मज़ार शरीफ़ व तारीख़े विसाल

(1) इलाही ब हुरमत हज़रत सैय्यदे आलम अहमदे मुज्तबा मुहम्मद मुस्तफ़ा सल्लल्लाहु अलैहि वसल्लम।

**मदीना मुनव्वरा 12 रबीउल अव्वल 11 हिजरी**

(2) इलाही ब हुरमत हज़रत मुश्किल कुशा अली मुर्तज़ा कर्रमल्लाहु वज ह्–हुल करीम

**नजफ़ अशरफ़ 21/रमज़ान 40 हिजरी**

(3) इलाही ब हुरमत हज़रत ख़्वाजा हसन बसरी रहमतुल्लाहि अलैहि। **बसरा 110 हिजरी**

(4) इलाही ब हुरमत हज़रत ख़्वाजा अब्दुल वाहिद बिन ज़ैद रज़ियल्लाहु अन्हु।

**बसरा 176 हिजरी**

(5) इलाही ब हुरमत हज़रत ख़्वाजा फुज़ैल बिन अ़याज रज़ियल्लाहु अन्हु ।

**187 हिजरी**

(6) इलाही ब हुरमत हज़रत ख़्वाजा सुल्तान इब्राहिम इब्ने अदहम रज़ियल्लाहु अ़न्हु।

**शाम 267 हिजरी 268 हिजरी**

(7) इलाही ब हुरमत हज़रत ख़्वाजा सदीदुद्दीन हुज़ैफा मरअ़शी रहमतुल्लाहि अलैहि।

**शाम 14/शव्वाल**

(8) इलाही ब हुरमत हज़रत ख़्वाजा अमीनुद्दीन हुबैरा बसरी रहमतुल्लाहि अलैहि।

**मुत्तसिल बसरा 18/शव्वाल 287/289**

(9) इलाही ब हुरमत हज़रत ख़्वाजा मुम्शाद उल दैनूरी रहमतुल्लाहि अलैहि। **299/हिजरी**

(10) इलाही ब हुरमत हज़रत ख़्वाजा अबू इसहाक शामी रहमतुल्लाहि अलैहि।

**अ़क्का शाम**

(11) इलाही ब हुरमत हज़रत ख़्वाजा अबू अहमद अब्दाल चिश्ती रहमतुल्लाहि अलैहि।

**हरात चिश्त 355 हिजरी**

(12) इलाही ब हुरमत हज़रत ख़्वाजा मुहम्मद इब्ने अबू अहमद चिश्ती रहमतुल्लाहि अलैहि

**हरात 411 हिजरी**

(13) इलाही ब हुरमते हज़रत ख़्वाजा नासिरुद्दीन अबू यूसुफ चिश्ती रहमतुल्लाहि अलैहि।

**हरात चिश्त 459 हिजरी**

(14) इलाही ब हुरमते हज़रत ख़्वाजा कुतूबुद्दीन मौदूद चिश्ती रहमतुल्लाहि अलैहि।

**चिश्त 527 हिजरी**

(15) इलाही ब हुरमते हज़रत ख़्वाजा हाजी शरीफ़ ज़िन्दनी रहमतुल्लाहि अलैहि।

**शाम 3/रजब 612 हिजरी**

(16) इलाही ब हुरमते हज़रत ख्वाजा उस्मान हारूनी रहमतुल्लाहि अलैहि।

**मक्का मुअज़्ज़मा 617/हिजरी**

(17) इलाही ब हुरमते हज़रत ख़्वाजा–ए–ख़्वाजगाँ ग़रीब नवाज़ सुल्तानुल हिन्द सैय्यद मुईन उद्दीन चिश्ती हसन संजरी अजमेरी रहमतुल्लाहि अलैहि।

**अजमेर शरीफ़ 6/रजब 633 हिजरी**

(18) इलाही ब हुरमते हज़रत ख़्वाजा कुतुबुद्दीन बख़्तियार काकी औशी रहमतुल्लाहि अलैहि।

**महरोली देहली 14/रबीउल अव्वल 634 हिजरी**

(19) इलाही ब हुरमत ख़्वाजा मसऊद बाबा फ़रीदुद्दीन गंज शकर रहमतुल्लाहि अलैहि।

**पाक पटन 669 हिजरी**

(20) इलाही ब हुरमत हज़रत ख़्वाजा सुल्तानुल मशाइख़ निज़ामुद्दीन इलाही रहमतुल्लाहि अलैहि।

**दिल्ली**

(21) इलाही ब हुरमत हज़रत ख़्वाजा उस्मान अख़ी सिराजुल हक़ वद्दीन आइन–ए–हिन्द रहमतुल्लाहि अलैहि।

(22) इलाही ब हुरमत हज़रत ख़्वाजा शेख़ अला–उल–हक़ गंज नबात इब्ने सअद लाहौरी रहमतुल्लाहि अलैहि।

(23) इलाही ब हुरमत हज़रत ख़्वाजा ग़ौसूल आलम महबूबे यज़दानी मख़्दूम सुल्तान सैय्यद अशरफ़ जहाँ गीर समनानी रहमतुल्लाहि अलैहि।

**28 मुहर्रम 808 हिजरी**

(24) इलाही ब हुरमत हज़रत ख़्वाजा मख़्दूमुल आफ़ाक़ सैय्यद अब्दुल रज़्ज़ाक नूरूल ऐन नबीर–ए–ग़ौसे आज़म व सज्जादह नशीन आस्तान–ए–अशरफ़िया। किछौछा शरीफ़ 872 हिजरी

शाख़ हस्निया चिश्तिया सरकारे कलाँ

(1) इलाही ब हुरमत हज़रत सैय्यद मुहम्मद हसन। इलाही ब हुरमत हज़रत सैय्यद हुसैन क़ताल ख़ल्फ़ अकबर सज्जादह नशीन रहमतुल्लाहि अलैहि।

(2) इलाही ब हुरमत सैय्यद मुहम्मद अशरफ़ उर्फ़ शाह

शाख़ हस्निया चिश्तिया

(1) ख़ल्फ़े सानी वाली ए–जौनपुरी रहमतुल्लाहि अलैहि।

(2) इलाही ब हुरमत हज़रत शाह जअफ़र

(3) इलाही ब हुरमत हज़रत सैय्यद मुहम्मद सज्जादह नशीन रहमतुल्लाहि अलैहि

(4) इलाही ब हुरमत हज़रत सैय्यद हुसैन सानी सज्जादह नशीन रहमतुल्लाहि अलैहि

(5) इलाही ब हुरमत हज़रत सैय्यद अब्दुल रसूल सज्जादह नशीन रहमतुल्लाहि अलैहि

(6) इलाही ब हुरमत हज़रत नूरूल्लाह सज्जादह नशीन रहमतुल्लाहि अलैहि

(3) इलाही ब हुरमत हाजी सैय्यद चिराग़ जहाँ रहमतुल्लाहि अलैहि

(4) इलाही ब हुरमत हज़रत सैय्यद महमूद शामसुल हक़ वद्दीन रहमतुल्लाहि अलैहि

(5) इलाही ब हुरमत हज़रत सैय्यद शाह राजू रहमतुल्लाहि अलैहि

(6) इलाही ब हुरमत हज़रत सैय्यद अहमद रहमतुल्लाहि अलैहि

(7) इलाही ब हुरमत हज़रत हिदायतुल्लाह सज्जादह नशीन रहमतुल्लाहि अलैहि

(8) इलाही ब हुरमत हज़रत सैय्यद इनायतुल्लाह सज्जादह नशीन रहमतुल्लाहि अलैहि

(9) इलाही ब हुरमत हज़रत सैय्यद नज़र सज्जादह नशीन रहमतुल्लाहि अलैहि

(10) इलाही ब हुरमत हज़रत सैय्यद नवाज़ अशरफ़ सज्जादह नशीन रहमतुल्लाहि अलैहि

(11) इलाही ब हुरमत हज़रत सैय्यद सिफ़त

(7) इलाही ब हुरमत हज़रत सैय्यद फ़तहुल्लाह रहमतुल्लाहि अलैहि

(8) इलाही ब हुरमत हज़रत सैय्यद मुहम्मद मुराद रहमतुल्लाहि अलैहि

(9) इलाही ब हुरमत हज़रत सैय्यद बहाउद्दीन रहमतुल्लाहि अलैहि

(10) इलाही ब हुरमत हज़रत सैय्यद तवक्कुल अली रहमतुल्लाहि अलैहि

(11) इलाही ब हुरमत हज़रत

सज्जादह नशीन
रहमतुल्लाहि अलैहि
(12) इलाही ब हुरमत
हज़रत सैय्यद
क़लन्दर बख़्श
सज्जादह नशीन
रहमतुल्लाहि अलैहि
(13) इलाही ब हुरमत
हज़रत सैय्यद मन्सब
अली सज्जादह
नशीन रहमतुल्लाहि
अलैहि
(14) इलाही ब हुरमत
हज़रत मौलाना
अलहाज सैय्यद शाह
अबू मुहम्मद अशरफ़
हुसैन सज्जादह
नशीन रहमतुल्लाहि
अलैहि

दाऊद अली
रहमतुल्लाहि अलैहि
(12) इलाही ब
हुरमत हज़रत
मौलाना सैय्यद
शाह न्याज़ अशरफ़
रहमतुल्लाहि अलैहि
(13) इलाही ब
हुरमत हज़रत
सैय्यद गुलाम हुसैन
रहमतुल्लाहि अलैहि
(14) इलाही ब
हुरमत हज़रत
सैय्यद अबुल हसन
रहमतुल्लाहि अलैहि

(15) इलाही ब हुरमत
हज़रत मौलाना सैय्यद
शाह अबू अहमद अलमदऊ
मुहम्मद अली हुसैन
अशरफ़ी उल जीलानी
सज्जादह नशीन
आस्तान–ए अशरफ़िया
रहमतुल्लाहि अलैहि

(15) इलाही ब
हुरमत हज़रत
सैय्यद मकबूल
अशरफ़
रहमतुल्लाहि
अलैहि

(16) इलाही ब हुरमत
शैख़ुल इस्लाम वल
मुस्लिमीन मख़्दूमुल
मशाइख़ हज़रत मौलाना
अबुल मसऊद सैय्यद शाह
मुहम्मद मुख़्तार अशरफ़
सज्जादह नशीन
रहमतुल्लाहि अलैहि

(16) इलाही ब
हुरमत हज़रत
सैय्यद महबूब
अशरफ़
रहमतुल्लाहि
अलैहि

(17) इलाही ब हुरमत
शेख़े आज़म मख़्दूमुल
उलमा हज़रत मौलाना
अलहाज सैय्यद शाह

(17) इलाही
ब तुफ़ैल
हज़रत सैय्यद
आलमगीर

इज़हार अशरफ़ अशरफ़ी उल जीलानी रहमतुल्लाहि अलैहि

अशरफ़ अशरफ़ीउल जीलानी जानशीन हुजूर महबूबुल उलमा

## शजरा—ए—नसब

### मज़ार शरीफ़ व तारीख़े विसाल

सैय्यदे आलम रहमते आलम फ़ख़्रे बनी आदम मुहम्मद मुस्तफा सल्लल्लाहु अलैहि वसल्लम। **मदीना मुनव्वरा 12/रबीउल अव्वल 11 हिजरी**

सैय्यदना अली मुर्तज़ा कर्रमल्लाहु वज—हुल करीम रज़ियल्लाहु अन्हु। **नजफ़ अशरफ़ 40 हिजरी**

(1) सैय्यदा फ़ातिमतुज़्ज़हरा रज़ियल्लाहु तआला अन्हा इनके फ़रज़न्द।

**मदीना मुनव्वरा 11 हिजरी**

(2) सैय्यदना इमाम हसन रज़ियल्लाहु तआला अन्हु इनके फ़रज़न्द। **मदीना मुनव्वरा 50 हिजरी**

(3) सैय्यदना हसन मुसन्ना रज़ियल्लाहु तआला अन्हु इनके फ़रज़न्द।

**मदीना मुनव्वरा 90 हिजरी**

(4)सैय्यदना अब्दुल्लाह अलमहज़ रज़ियल्लाहु तआला अन्हु इनके फ़रज़न्द। **110 हिजरी**

(5) सैय्यदना मूसाअलजून रज़ियल्लाहु अन्हु इनके फ़रज़न्द। **इराक़ 130 हिजरी**

(6) सैय्यदना अब्दुल्लाह सानी रज़ियल्लाहु तआला अन्हु इनके फ़रज़न्द।

**इराक़ 130 हिजरी**

(7) सैय्यदना मूसा सानी रज़ियल्लाहु तआला अन्हु इनके फ़रज़न्द।

(8) सैय्यदना दाऊद मलिक रज़ियल्लाहु तआला अन्हु इनके फ़रज़न्द।

**इराक़ 140 हिजरी**

(9) सैय्यदना सैय्यद मुहम्मद रज़ियल्लाहु तआला अन्हु इनके फ़रज़न्द।

**इराक़ 300 हिजरी**

(10) सैय्यदना सैय्यद यहया ज़ाहिद रज़ियल्लाहु अन्हु इनके फ़रज़न्द।

**इराक़ 300 हिजरी**

(11) सैय्यदना अब्दुल्लाह जैली रज़ियल्लाहु अन्हु जीलानी इनके फ़रज़न्द।

**इराक़ 310 हिजरी**

(12) सैय्यदना अबू स्वालेह मूसा जंगी दोस्त रज़ियल्लाहु अन्हु इनके फ़रज़न्द।

**जीलान इराक़ 310 हिजरी**

(13) सैय्यदना ग़ौसे आज़म महबूबे सुब्हानी कुतुबे रब्बानी मुहइ उद्दीन सैय्यद अब्दुल क़ादिर जीलानी रज़ियल्लाहु अन्हु इनके फ़रज़न्द।

**बग़दाद शरीफ़**

(14) सैय्यदना सैय्यद ताजुद्दीन अबु बक्र अब्दुर्रज़्ज़ाक रज़ियल्लाहु अन्हु इनके फ़रज़न्द

**इराक़**

(15) सैय्यदना सैय्यद इमामुद्दीन अबू सालेह नसर रज़ियल्लाहु अन्हु इनके फ़रज़न्द।

**इराक़**

(16) सैय्यदना सैय्यद अबू नसर मुहम्मद रज़ियल्लाहु अन्हु इनके फ़रज़न्द।

**इराक**

(17) सैय्यदना सैय्यद सैफुद्दीन यहया हमवी रज़ियल्लाहु तआला अन्हु इनके फ़रज़न्द।

हामा शरीफ़, शाम

(18) सैय्यदना सैय्यद शम्सुद्दीन जीलानी रज़ियल्लाहु अन्हु इनके फ़रज़न्द। हामा शरीफ़

(19) सैय्यदना सैय्यद अला उद्दीन अली रज़ियल्लाहु अन्हु इनके फ़रज़न्द। हामा शरीफ़

(20) सैय्यदना सैय्यद बदरूद्दीन हसन रज़ियल्लाहु अन्हु इनके फ़रज़न्द। हामा शरीफ़

(21) सैय्यदना सैय्यद अबूल अब्बास अहमद जीलानी रहमतुल्लाहि अलैहि इनके फ़रज़न्द

इराक़

(22) सैय्यदना सैय्यद अब्दुल ग़फूर हसन जीलानी रहमतुल्लाहि अलैहि इनके फ़रज़न्द।

बग़दाद

(23) सैय्यदना सैय्यद अबुल हसन सैय्यद अब्दुर्रज़्ज़ाक़ नूरूल ऐन सज्जादह नशीन रहमतुल्लाहि अलैहि किछौछा शरीफ़ इनके फ़रज़न्द। 872 हिजरी

(24) सैय्यदना सैय्यद हसन ख़ल्फ़ अकबर हज़रत नूरूल ऐन सज्जादह नशीन रहमतुल्लाहि अलैहि इनके फ़रज़न्द।

**किछौछा शरीफ़ 882 हिजरी**

(25) सैय्यदना सैय्यद शाह मुहम्मद अशरफ़ शहीद सज्जादह नशीन रहमतुल्लाहि अलैहि इनके फ़रज़न्द **किछौछा शरीफ़ 910 हिजरी**

(26) सैय्यदना सैय्यद शाह मुहम्मद सज्जादह नशीन रहमतुल्लाहि अलैहि इनके फ़रज़न्द।

(27) सैय्यदना सैय्यद शाह अबुल फ़तह ज़िन्दा पीर रहमतुल्लाहि अलैहि इनके फ़रज़न्द।

**किछौछा शरीफ़ 910 हिजरी**

(28) सैय्यदना सैय्यद शाह उसमान रहमतुल्लाहि अलैहि इनके फ़रज़न्द

**किछौछा शरीफ़ 910 हिजरी**

(29) सैय्यदना सैय्यद शाह अज़ीज़ुर्रहमान रहमतुल्लाहि अलैहि इनके फ़रज़न्द

**किछौछा शरीफ़ 910 हिजरी**

(30) सैय्यदना सैय्यद शाह जमालुद्दीन रहमतुल्लाहि अलैहि इनके फ़रज़न्द

**किछौछा शरीफ़ 910 हिजरी**

(31) सैय्यद शाह ग़ौस रहमतुल्लाहि अलैहि इनके फ़रज़न्द **किछौछा शरीफ़ 910 हिजरी**

(32) सैय्यदना सैय्यद शाह मुहम्मद नवाज़ अशरफ़ सज्जादह नशीन रहमतुल्लाहि अलैहि इनके फ़रज़न्द

**किछौछा शरीफ़ 910 हिजरी**

(33) सैय्यदना सैय्यद तुराब अली रहमतुल्लाहि अलैहि इनके फ़रज़न्द

**किछौछा शरीफ़ 910 हिजरी**

(34) सैय्यदना सैय्यद शाह कलन्दर बख़्श सज्जादह नशीन रहमतुल्लाहि अलैहि इब्नहू

(35) सैय्यद मंसब अली सज्जादह नशीन इब्नहू सैय्यद गुलाम हुसैन इब्नहू सैय्यद अबुल हसन इब्नहू सैय्यद मकबूल अशरफ़ इब्नहू सैय्यद अल्लामा मौलाना शाह सैय्यद महबूब अशरफ़ अशरफ़ीउल जीलानी इब्नहू सैय्यद शाह आलमगीर अशरफ़ अशरफ़ीउल जीलानी

## मुख़्तसर वज़ाइफ़ और ज़रूरी नसीहतें

बाद नमाज़े फ़ज्र 'या अज़ीजो या अल्लाहो' एक सौ मर्तबा। बाद नमाज़े जुहर 'या करीमो या अल्लाहो' एक सौ मर्तबा। बाद नमाज़े अस्र 'या जब्बारो या अल्लाहो' एक सौ मर्तबा। बाद नमाज़े मग़रिब 'या सत्तारो या अल्लाहो' एक सौ मर्तबा। बाद नमाज़े इशा 'या ग़फ़्फ़ारो या अल्लाहो' एक सौ मर्तबा।

हर नमाज़ के बाद आयतुल कुर्सी एक मर्तबा। सूरए इख़्लास यानी कुल हुवल्लाहु अहद दस मर्तबा, कल्मा तौहीद दस मर्तबा या कम से कम तीन मर्तबा बुलन्द आवज़ से पढ़े।

सुब्हानल्लाह 33 मर्तबा, अल्हम्दु लिल्लाह 33 मर्तबा, अल्लाहु अकबर 34 मर्तबा, कल्मा–ए–तम्जीद एक मर्तबा पढ़ा करे, दुरूद शरीफ़ जिस क़दर ज़्यादा पढ़ सके पढ़े।

सच्चे तालिब के लिये ज़रूरी है कि अक़ाइदे हक्क़ा अहले सुन्नत व जमाअत पर

सल्फ सालिहीन व बुजुर्गाने दीन के मुताबिक़ मज़बूती से जमा रहे और नमाज़ पंजगाना बा जमाअ़त हरगिज़ न छोड़े। नमाज़ फ़ज्र हमेशा और नमाज़ ज़ोहर को गर्मियों में आख़िर वक़्त में अदा करें। बाक़ी नमाज़ें अव्वल वक़्त ही में अदा कर लिया करे और ज़िन्दगी में जो फ़र्ज़ और वाजिब नमाज़ें ख़ुदा न ख़्वास्ता छूट गयी हों उनकी क़ज़ा पढ़े। क्यों कि जिसके ज़िम्मे एक नमाज़ फ़र्ज़ और वाजिब नमाज़ेँ ख़ुदा न ख़्वास्ता छूट गयी हों उनकी क़ज़ा पढ़े। क्यों कि जिसके ज़िम्मे एक नमाज़ फ़र्ज़ भी बाक़ी है उसकी नमाज़े नफ़िल क़ाबिले कुबूल नहीं होती।

**क़ज़ाए उमरी का तरीक़ा** :- छूटी हुई नमाज़ों के अदा करने का तरीक़ा ये है कि पहले अपने बालिग़ होने के साल को देखे, फिर देखे कि कब से नमाज़ का पाबन्द है। अगर पता चले कि मसलन बालिग़ होने के पाँच साल बाद पाबन्दी के साथ नमाज़ अदा होती रही तो पाँच साल की नमाज़ इस तरह क़ज़ा

पढ़े कि हर नमाज़ के साथ उसकी पाँच क़ज़ाएं भी पढ़ लें तो एक साल में फ़र्ज़ अदा होगा और अगर वक़्त की नमाज़ के साथ सिर्फ़ एक की क़ज़ा पढ़े तो पाँच साल में हिसाब पूरा होगा। इन क़ज़ा नमाजों के पढ़ने में छुपाने का लिहाज करे। वितर की नमाज़ की भी क़ज़ा पढ़े। यानी हर दिन बीस रकअतों के हिसाब से क़ज़ा पढ़े। क़ज़ा नमाज़ों की नियत इस तरह करे। नियत की मैंने सबसे पहले नमाज़ जुहर या अस्र की जो मुझसे क़ज़ा हुई। जो बअज़ बुज़ुर्गों ने रजब या शाअबान में चार रकअत क़ज़ाए उमरी की तअलीम दी है उसका मतलब ये है कि हर नमाज़ की क़ज़ा पढ़े और जुर्म ताख़ीर (सुस्ती) पर शर्मिन्दगी का इज़हार करते हुए साल में एक दिन और चार रकअत भी पढ़ ले।

यही हाल रोज़ा ज़कात का भी है कि जिसके ज़िम्मे कोई फ़र्ज़ बाक़ी है उसका दौलत हासिल कर चुका हो। यानी ड्यूटी से

ज़्यादा काम की उजरत का मुस्तहिक़ वह है जो अपनी ड्यूटी अदा कर चुका हो।

**नमाज़ तहज्जुद का तरीका** :- नमाज़ तहज्जुद रात को बारह रकअतें ख़्वाह इस तरह पढ़े कि पहली रकअत में बाद सूरह फ़ातिहा के सूरह इख़्लास बारह मर्तबा, दूसरी रकअत में ग्यारह मर्तबा इसी तरह करता हुआ बारहवीं रकअत में एक मर्तबा पढ़े ख्वाह दूसरी सूरतें पढ़े।

**नमाज़ इशराक** :- सूरज के तुलूअ़ (उदय) होकर सवा नेज़ा बुलन्द होने के बाद चार रकअत पढ़े।

**नमाज़ चाश्त** :- सूरज निकलने के दो तीन घण्टे गुज़र जाने पर चार रकअत पढ़े। और नमाज़ अव्वबीन न छोड़े बाद मग़रिब में रकअत और न हो सके तो छः रकआ़त बाद सूरह फ़ातिहा के ग्यारह बार सूरह इख़्लास के साथ पढ़े।

